# सिंघी जैन ग्रन्थमाला

जैन आगमिक, दार्शनिक, साहित्यिक, ऐतिहासिक, कथात्मक – इत्यादि विविधविषयगुम्फित
प्राकृत, संस्कृत, अपभ्रंश, प्राचीनगूर्जर, राजस्थानी आदि नाना भाषानिबद्ध
बहु उपयुक्त पुरातनवाङ्मय तथा नवीन संशोधनात्मक
साहित्यप्रकाशिनी जैन ग्रन्थावलि।

कलकत्तानिवासी स्वर्गस्थ **श्रीमद् डालचन्दजी सिंघी** पुण्यस्मृतिनिमित्त
तत्पुत्र **श्रीमान् बहादुरसिंहजी सिंघी** कर्तृक
संस्थापित तथा प्रकाशित



सम्पादक तथा संचालक

## *जिन विजय मुनि*

[ सम्मान्य नियामक–भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर पूना, तथा गुजरात साहित्यसभा अहमदाबाद;
भूतपूर्वाचार्य–गुजरात पुरातत्त्वमन्दिर अहमदाबाद; जैनवाङ्मयाध्यापक–विश्वभारती, शान्तिनिकेतन;
प्राकृतभाषादि-प्रधानाध्यापक–भारतीय विद्या भवन, बम्बई; तथा, जैन साहित्यसंशोधक ग्रन्थावलि–
पुरातत्त्वमन्दिर ग्रन्थावलि–भारतीय विद्या ग्रन्थावलि–इत्यादि अनेकानेक संस्कृत-प्राकृत-पाली-
अपभ्रंश-प्राचीनगूर्जर-हिन्दी-भाषामय ग्रन्थ संशोधक–सम्पादक। ]

**ग्रन्थांक १६, मूल्य रू ५·००**

प्रकाशनकर्ता

## बाबू श्री राजेन्द्र सिंहजी सिंघी

सिंघीसदन; ४८, गरियाहाट रोड;
पो० बालीगंज, कलकत्ता

न्यायविशारद-न्यायाचार्य

श्रीमद्यशोविजयोपाध्यायविरचित



# ज्ञानबिन्दुप्रकरणम्

[विस्तृतप्रस्तावना-टिप्पणादिसमन्वितम्]

---



सम्पादक

**पण्डित सुखलालजी संघवी**

प्रधानाध्यापक-जैनशास्त्रपीठ, हिन्दू विश्वविद्यालय बनारस;

भूतपूर्वदर्शनशास्त्राध्यापक-गूजरात पुरातत्त्वमन्दिर, अहमदाबाद

तथा

पण्डित दलसुख मालवणिया
न्यायतीर्थ जैनागमाध्यापक, हिन्दू विश्वविद्यालय
बनारस

पण्डिता हीरा कुमारी देवी
व्याकरण-सांख्य-वेदान्ततीर्थ
कलकत्ता

---

प्राप्तिस्थान

## सिंघी जैन ग्रन्थमाला कार्यालय

अनेकान्त विहार, शान्तिनगर

पो० साबरमती (अहमदाबाद)

विक्रमाब्द १९९८ ] प्रथमावृत्ति, पञ्चशत प्रति [ १९४२ खिस्ताब्द

# SINGHI JAIN SERIES

A COLLECTION OF CRITICAL EDITIONS OF MOST IMPORTANT CANONICAL, PHILOSO-
PHICAL, HISTORICAL, LITERARY NARRATIVE ETC. WORKS OF JAIN
LITERATURE IN PRAKRIT SANSKRIT APABHRAMŚA AND OLD
VERNACULAR LANGUAGES AND STUDIES BY
COMPETENT RESEARCH SCHOLARS

FOUNDED AND PUBLISHED

BY

SRIMAN BAHĀDUR SINGHJI SINGHĪ OF CALCUTTA

IN MEMORY OF HIS LATE FATHER

## ŚRĪ DĀLCHANDJI SIṄGHĪ

GENERAL EDITOR

## JINA VIJAYA MUNI

(HONORARY MEMBER THE BHANDARKAR ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE OF POONA
AND GUJARAT SAHITYA SABHA OF AHMEDABAD FORMERLY PRINCIPAL OF GUJARAT
PURATATTVAMANDIR OF AHMEDABAD; LATE SINGHI PROFESSOR OF JAINA
STUDIES, VISVA-BHARATI, SANTINIKETAN ; HD. OF PRAKRITIC
LANGUAGES AND [illegible] BHARATIY VIDY BHAVAN BOMBAY;
EDITOR OF MANY SANSKRIT PRAKRIT PALI APABHRAMSA,
AND OLD GUJARATI-HINDI WORKS)

NUMBER 16 PRICE RS. 3/8

PUBLISHED BY

BABU SRI RAJENDRA SINGHJI SINGHI
SINGHI SADAN, 48, GARIYAHAT ROAD,
PO BALLYGUNGE, CALCUTTA

Founded]  [1931 A. D

# JNANABINDU PRAKARANA

OF

NYĀYAVIŚĀRADA-NYĀYĀCHĀRYA

## ŚRIMAD YAŚOVIJAYA UPĀDHYĀYA

*( WITH INTRODUCTION NOTES AND INDEX ETC. )*




EDITED BY

PANDIT SUKHLĀLJI SANGHAVĪ

*HEAD OF THE DEPARTMENT OF JAIN PHILOSOPHY AND LOGIC,*

*BENARES HINDU UNIVERSITY*

*LATE PROFESSOR OF INDIAN PHILOSOPHY GUJRAT PURATATTVA MANDIR, AHMEDABAD*

AND

PT. DALSUKH MALVANIA,
Nyāyatīrtha, Jaināgama Teacher
Benares Hindu University
BENARES.

MS. HIRA KUMARI DEVI,
Vyākaraṇa-Sāṅkhya-Vedānta
Tīrtha,
CALCUTTA.





TO BE HAD FROM

**SINGHI JAIN GRANTHAMALA KARYALAY**

**ANEKANT VIHAR, SHANTINAGAR,**

**PO SABARMATI, (AHMEDABAD)**

V. E. 1998 ]  *First Edition, Five Hundred Copies.*  [ 1942 A. D

## ॥ सिंघीजैनग्रन्थमालासंस्थापकप्रशस्ति ॥

अस्ति बङ्गाभिधे देशे सुप्रसिद्धा मनोरमा । मुर्शिदाबाद इत्याख्या पुरी वैभवशालिनी ॥
निवसन्त्यनेके तत्र जैना ऊकेशवंशजाः । धनाढ्या नृपसम्मान्या धर्मकर्मपरायणाः ॥
श्रीडालचन्द इत्यासीत् तेष्वेको बहुभाग्यवान् । साधुवत् सच्चरित्रो यः सिंघीकुलप्रभाकरः ॥
बाल्य एवागतो यो हि कर्तुं व्यापारविस्तृतिम् । कलिकातामहापुर्यां धृतधर्मार्थनिश्चयः ॥
कुशाग्रया स्वबुद्ध्यैव सद्वृत्त्या च सुनिष्ठया । उपार्ज्य विपुलां लक्ष्मीं जातः कोट्यधिपो हि सः ॥
तस्य मन्नुकुमारीति सन्नारीकुलमण्डना । पतिव्रता प्रिया जाता शीलसौभाग्यभूषणा ॥
श्रीबहादुरसिंहाख्यः सद्गुणी सुपुत्रस्तयोः । अस्त्येष सुकृती दानी धर्मप्रियो धियां निधिः ॥
प्राप्ता पुण्यवताऽनेन प्रिया तिलकसुन्दरी । यस्याः सौभाग्यदीपेन प्रदीप्तं यद्गृहाङ्गणम् ॥
श्रीमान् राजेन्द्रसिंहोऽस्ति ज्येष्ठपुत्रः सुशिक्षितः । यः सर्वकार्यदक्षत्वात् बाहुर्यस्य हि दक्षिणः ॥
नरेन्द्रसिंह इत्याख्यस्तेजस्वी मध्यमः सुतः । सूनुर्वीरेन्द्रसिंहश्च कनिष्ठः सौम्यदर्शनः ॥
सन्ति त्रयोऽपि सत्पुत्रा आप्तभक्तिपरायणाः । विनीताः सरला भव्याः पितुर्मार्गानुगामिनः ॥
अन्येऽपि बहवश्चास्य सन्ति स्वस्रादिबान्धवाः । धनैर्जनैः समृद्धोऽयं ततो राजेव राजते ॥

अन्यच्च—

सरस्वत्यां सदासक्तो भूत्वा लक्ष्मीप्रियोऽप्ययम् । तत्राप्येष सदाचारी तच्चित्रं विदुषां खलु ॥
न गर्वो नाप्यहंकारो न विलासो न दुष्कृतिः । दृश्यतेऽस्य गृहे क्वापि सतां तद् विस्मयास्पदम् ॥
भक्तो गुरुजनानां यो विनीतः सज्जनान् प्रति । बन्धुजनेऽनुरक्तोऽस्ति प्रीतः पोष्यगणेष्वपि ॥
देश-कालस्थितिज्ञोऽयं विद्या-विज्ञानपूजकः । इतिहासादिसाहित्य-संस्कृति-सत्कलाप्रियः ॥
समुन्नत्यै समाजस्य धर्मस्योत्कर्षहेतवे । प्रचाराय सुशिक्षाया व्ययत्येष धनं घनम् ॥
गत्वा सभा-समित्यादौ भूत्वाऽध्यक्षपदाङ्कितः । दत्त्वा दानं यथायोग्यं प्रोत्साहयति कर्मठान् ॥
एवं धनेन देहेन ज्ञानेन शुभनिष्ठया । करोत्ययं यथाशक्ति सत्कर्माणि सदाशयः ॥
अथान्यदा प्रसङ्गेन स्वपितुः स्मृतिहेतवे । कर्तुं किञ्चिद् विशिष्टं स कार्यं मनस्यचिन्तयत् ॥
पूज्यः पिता सदैवासीत् सम्यग्-ज्ञानरुचिः परम् । तस्मात्तज्ज्ञानवृद्ध्यर्थं यतनीयं मया वरम् ॥
विचार्यैवं स्वयं चित्ते पुनः प्राप्य सुसम्मतिम् । श्रद्धास्पदस्वमित्राणां विदुषां चापि तादृशाम् ॥
जैनज्ञानप्रसारार्थं स्थाने शान्तिनिकेतने । सिंघीपदाङ्कितं जैनज्ञानपीठमतीष्ठिपत् ॥
श्रीजिनविजयो विज्ञो तस्याधिष्ठातृसत्पदम् । स्वीकर्तुं प्रार्थितोऽनेन ज्ञानोद्धाराभिलाषिणा ॥
अस्य सौजन्य-सौहार्द-स्थैर्यौदार्यादिसद्गुणैः । वशीभूयाति मुदा तेन स्वीकृतं तत्पदं परम् ॥
तस्यैव प्रेरणां प्राप्य श्रीसिंघीकुलकेतुना । स्वपितृश्रेयसे चैषा ग्रन्थमाला प्रकाश्यते ॥
विद्वज्जनकृताह्लादा सच्चिदानन्ददा सदा । चिरं नन्दत्वियं लोके जिनविजयभारती ॥

## ॥ सिंघीजैनग्रन्थमालासम्पादकप्रशस्तिः ॥

स्वस्ति श्रीमेदपाटाख्यो देशो भारतविश्रुतः । रूपाहेलीति सन्नाम्नी पुरिका तत्र सुस्थिता ॥
सदाचार-विचाराभ्यां प्राचीननृपतेः समः । श्रीमच्चतुरसिंहोऽत्र राठोडान्वयभूमिपः ॥
तत्र श्रीवृद्धिसिंहोऽभूत् राजपुत्रः प्रसिद्धिमान् । क्षात्रधर्मधनो यश्च परमारकुलाग्रणीः ॥
मुञ्ज-भोजमुखा भूपा जाता यस्मिन्महाकुले । किं वर्ण्यते कुलीनत्वं तत्कुलजातजन्मनः ॥
पत्नी राजकुमारीति तस्याभूद् गुणसंहिता । चातुर्य-रूप-लावण्य-सुवाक्सौजन्यभूषिता ॥
क्षत्रियाणीप्रभापूर्णां शौर्योद्दीप्तमुखाकृतिम् । यां दृष्ट्वैव मनो मेने राजन्यकुलजा स्त्रियम् ॥
सूनुः किसनसिंहाख्यो जातस्तयोरतिप्रियः । रणमल्ल इति ह्यन्यद् यन्नाम जननीकृतम् ॥
श्रीदेवीहंसनामात्र राजपूज्यो यतीश्वरः । ज्योतिर्भैषज्यविद्यानां पारगामी जनप्रियः ॥
अष्टोत्तरशताब्दानामायुर्यस्य महामतेः । स चासीद् वृद्धिसिंहस्य प्रीति-श्रद्धास्पदं परम् ॥
तेनाथाप्रतिमप्रेम्णा स तत्सूनुः स्वसन्निधौ । रक्षितः शिक्षितः सम्यक्, कृतो जैनमतानुगः ॥
दौर्भाग्यात्तच्छिशोर्बाल्ये गुरु-तातौ दिवंगतौ । विमूढेन ततस्तेन त्यक्तं सर्वं गृहादिकम् ॥

तथा च–

परिभ्रम्याथ देशेषु संसेव्य च बहून् नरान् । दीक्षितो मुण्डितो भूत्वा कृत्वाचारान् सुदुष्करान् ॥
ज्ञातान्यनेकशास्त्राणि नानाधर्ममतानि च । मध्यस्थवृत्तिना तेन तत्त्वातत्त्वगवेषिणा ॥
अधीता विविधा भाषा भारतीया युरोपजाः । अनेका लिपयोऽप्येवं प्रत्न-नूतनकालिकाः ॥
येन प्रकाशिता नैके ग्रन्था विद्वत्प्रशंसिताः । लिखिता बहवो लेखा ऐतिह्यतथ्यगुम्फिताः ॥
यो बहुभिः सुविद्वद्भिस्तन्मण्डलैश्च सत्कृतः । जातः स्वान्यसमाजेषु माननीयो मनीषिणाम् ॥
यस्य तां विश्रुतिं ज्ञात्वा श्रीमद्गान्धीमहात्मना । आहूतः सादरं पुण्यपत्तनात् स्वयमन्यदा ॥
पुरे चाहम्मदाबादे राष्ट्रीयशिक्षणालयः । विद्यापीठ इति ख्यातः प्रतिष्ठितो यदाऽभवत् ॥
आचार्यत्वेन तत्रोच्चैर्नियुक्तो यो महात्मना । विद्वज्जनकृतश्लाघे पुरातत्त्वाख्यमन्दिरे ॥
वर्षाणामष्टकं यावत् सम्भूष्य तत्पदं ततः । गत्वा जर्मनराष्ट्रे यस्तत्संस्कृतिमधीतवान् ॥
तत आगत्य संलग्नो राष्ट्रकार्ये च सक्रियम् । कारावासोऽपि सम्प्राप्तो येन स्वराज्यपर्वणि ॥
क्रमात्तस्माद् विनिर्मुक्तः प्राप्तः शान्तिनिकेतने । विश्ववन्द्यकवीन्द्रश्रीरवीन्द्रनाथभूषिते ॥
सिंघीपदयुतं जैनज्ञानपीठं यदाश्रितम् । स्थापितं तत्र सिंघीश्रीडालचन्दस्य सूनुना ॥
श्रीबहादुरसिंहेन दानवीरेण धीमता । स्मृत्यर्थं निजतातस्य जैनज्ञानप्रसारकम् ॥
प्रतिष्ठितश्च यस्तस्य पदेऽधिष्ठातृसञ्ज्ञके । अध्यापयन् वरान् शिष्यान् शोधयन् जैनवाङ्मयम् ॥
तस्यैव प्रेरणां प्राप्य श्रीसिंघीकुलकेतुना । स्वपितृश्रेयसे चैषा ग्रन्थमाला प्रकाश्यते ॥
विद्वज्जनकृताह्लादा सच्चिदानन्ददा सदा । चिरं नन्दत्वियं लोके जिनविजयभारती ॥

•

गुरवे वालकृष्णाय महोपाध्यायताभृते ।
काशी-मिथिलयोः प्राप्तो ज्ञानविन्दुः समर्प्यते ॥

सुखलाल संघविना ।

# ग्रन्थानुक्रम

# किंचित् प्रास्ताविक

श्रीमद् यशोविजय महोपाध्यायरचित ज्ञानबिन्दु नामक यह गभीर ग्रन्थ, पण्डितप्रवर श्री सुखलालजी एवं उनके एक अन्तेवासी पं. श्री दलसुख मालवणिया तथा विदुषी शिष्या श्रीमती हीरा कुमारी देवीके संयुक्त सम्पादन कार्यसे समलंकृत होकर सिंघी जैन ग्रन्थमालाके १६ वें मणिके रूपमें आज प्रकाशित हो रहा है।

इतः पूर्व ८ वें मणिके रूपमें, इन्हीं महोपाध्यायकी 'जैन तर्कभाषा' नामक प्रसिद्ध कृति, इन्हीं पण्डितवर्यके तत्त्वावधानमें संपादित होकर, जो ४ वर्ष पूर्व, प्रकट हो चुकी है, उसके प्रारम्भमें हमने जो 'प्रासंगिक वक्तव्य' दिया है उसमें, प्रज्ञाचक्षु पण्डित श्रीसुखलालजीके दर्शनशास्त्रविषयक प्रौढ पाण्डित्यके परिचायक जो ५–१० वाक्य हमने कहे हैं उनकी प्रतीति तो, उसके बाद इसी ग्रन्थमालामें प्रकाशित हेमचन्द्राचार्यकृत 'प्रमाणमीमांसा' ग्रन्थके साथ दिये गये विस्तृत और विशिष्ट टिप्पणोंके अवलोकनसे विशेषज्ञ और मर्मज्ञ अभ्यासियोंको अच्छी तरह हो गई है। प्रमाणमीमांसाके लिये किये गये वे सब टिप्पण कोरे टिप्पण ही नहीं हैं, बल्कि कई-कई तो उनमेंसे उस-उस विषयके स्वतंत्र एवं मौलिक निबन्ध ही हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थके साथ, पण्डितजीने ग्रन्थगत विषयका हार्द समझानेके लिये जो सुविस्तृत एवं सूक्ष्मविचारपूर्ण 'परिचय' लिखा है वह अपने विषयका एक अपूर्व विवेचन है। इसकी एक-एक कण्डिकामें, पण्डितजीका जैनशास्त्रविषयक ज्ञान कितना सूक्ष्म, कितना विशाल और कितना तलस्पर्शी है इसका उत्तम परिचय मिलता है। जैनदर्शनप्रतिपादित 'ज्ञान'तत्त्वका ऐसा पृथक्करणात्मक और तुलनात्मक स्वरूप-विवेचन आजतक किसी विद्वान्ने नहीं किया। जिस प्रकार मूल ग्रन्थकार श्रीयशोविजयोपाध्यायने प्रस्तुत विषयमें अपना मौलिक तत्त्वनिरूपण प्रदर्शित किया है, उसी प्रकार, पण्डित श्रीसुखलालजीने प्रस्तुत ग्रन्थपरिचयमें अपना मौलिक तत्त्वदिग्दर्शन एवं वस्तुविवेचन उपस्थित किया है।

✽

ग्रन्थकार महोपाध्याय यशोविजयजीके जीवनपरिचयकी दृष्टिसे, जैन तर्कभाषामें, संक्षेपमें पर अवश्य ज्ञातव्य ऐसा थोडासा उल्लेख, पण्डितजीने अपनी प्रस्तावनामें किया है। वाचकवर यशोविजयजीकी साहित्यसंपत्ति बहुत ही समृद्ध और वैविध्यपूर्ण है। उनकी एक-एक कृति एक-एक स्वतंत्र निबन्धके योग्य सामग्रीसे भरी हुई है। वे जैन श्रमण संघमें, अन्तिम श्रुतकेवली श्री भद्रबाहु स्वामी की तरह, 'अन्तिम श्रुतपारगामी' कहे जा सकते हैं। उनके बाद आज तक वैसा कोई श्रुतवेत्ता और शास्त्रप्रणेता समर्थ विद्वान् पैदा नहीं हुआ।

इनके रचे हुए ग्रन्थोंमें कैसी गंभीर, सूक्ष्म, विपुल एवं सर्वग्राही ऐसी शास्त्रीय विचार-संपत्ति भरी पड़ी है इसका दिग्दर्शन, प्रस्तुत ग्रन्थ ज्ञानबिन्दुके 'परिचय' स्वरूप लिखे गये पण्डित सुखलालजीके अभ्यासपूर्ण निबन्धमें हो रहा है। इस परिचयके पाठसे हमें प्रतीत हो रहा है कि यशोविजयजीके ग्रन्थोंमें छिपे हुए दार्शनिक विचाररत्नोंकी परीक्षा करनेकी योग्य क्षमता, पण्डित सुखलालजीके सिवाय, जैन समाजमें शायद ही कोई विद्वान् रखता हो। हमारी कामना है कि पण्डितजी, यशोविजयजीके अन्यान्य महत्त्वपूर्ण ग्रन्थोंका भी, ऐसा ही विस्तृत अभ्यासपूर्ण परिचय करा कर, विद्वानोंमें उनके वास्तविक 'यश' के 'विजय'की प्रतिष्ठा करें।

भारतीयविद्या भवन<br>
बम्बई (अन्धेरी)<br>
जन्माष्टमी सं. १९९८

जिनविजय

# संपादकीय वक्तव्य



**प्रारम्भ और पर्यवसान—**

ई० स० १९१४ में जब मैं मेहसाणा (गुजरात) में कुछ साधुओं को पढ़ाता था तब, मेरा ध्यान प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु की ओर विशेष रूप से गया। उस समय मेरे सामने जैनधर्मप्रसारक सभा, भावनगर की ओर से प्रकाशित 'न्यायाचार्य श्रीयशोविजयजीकृत ग्रन्थमाला' अन्तर्गत पत्राकार ज्ञानबिन्दु था। ज्ञानबिन्दु की विचारसूक्ष्मता और दार्शनिकता देख कर मन में हुआ कि यह ग्रन्थ पाठ्यक्रम में आने योग्य है। पर इस के उपयुक्त संस्करण की भी जरूरत है। यह मनोगत संस्कार वर्षों तक यों ही मनमें पड़ा रहा और समय समय पर मुझे प्रेरित भी करता रहा। अन्त में ई० स० १९३५ में उसके कार्य का प्रारंभ हुआ। इस की दो अ और ब संज्ञक लिखित प्रतियाँ विद्वान् मुनिवर श्री पुण्यविजयजी के अनुग्रह से प्राप्त हुईं। और काशी में १९३५ के ऑगस्ट में, जब कि सिंघी जैनग्रन्थ माला के संपादक श्रीमान् जिनविजयजी शान्तिनिकेतन से लौटते हुए पधारे, तब उनकी मदद से उक्त दो लिखित और एक मुद्रित कुल तीन प्रतियों का मिलान कर के पाठान्तर लिख लिए गए। ई० स० १९३६ के जाड़े में कुछ काम आगे बढ़ा। ग्रन्थकारने ज्ञानबिन्दु में जिन ग्रन्थों का नाम निर्देश किया है या उद्धरण दिया है तथा जिन ग्रन्थों के परिशीलन से उन्होंने ज्ञानबिन्दु को रचा है उन सब के मूल स्थल एकत्र करने का काम, कुछ हद तक, पं० महेन्द्रकुमारजी न्यायाचार्य के द्वारा उस समय संपन्न हुआ। इस के बाद ई० स० १९३७ तक में, जब जब समय मिला तब तब, प्रथम लिए गए पाठान्तर और एकत्र किए गए ग्रन्थों के अवतरणों के आधार पर, पाठशुद्धि का तथा विषय विभाग शीर्षक आदि का काम होता रहा। साथ में अन्य लेखन, संपादन और अध्यापन आदि के काम उस समय इतने अधिक थे कि ज्ञानबिन्दु का शेष कार्य यों ही रह गया।

ई० स० १९३८ के पुनर्जन्म के बाद, जब मैं फिर काशी आया तब पुराने अन्यान्य अधूरे कामों को समाप्त करने के बाद ज्ञानबिन्दु को ही मुख्य रूपसे हाथ में लिया। अमुक तैयारी तो हुई थी पर हमारे सामने सवाल था संस्करण के रूप को निश्चित करने का। कुछ मित्र बहुत दिनों से कहते आए थे कि ज्ञानबिन्दु के ऊपर संस्कृत टीका भी होनी चाहिए। कुछ का विचार था कि अनुवाद होना जरूरी है। टिप्पण के बारे में भी प्रश्न था कि वे किस प्रकार के लिखे जाँय। क्या प्रमाणमीमांसा के टिप्पणों की तरह हिन्दी में मुख्यतया लिखे जाँय या संस्कृत में ? । इन सब प्रश्नों को सामने रख कर अन्त में हमने समय की मर्यादा तथा सामग्री का विचार कर के स्थिर किया कि अभी अनुवाद या संस्कृत टीका के लिए जरूरी अवकाश न होने से वह तो स्थगित किया जाय। हिन्दी तुलनात्मक टिप्पण अगर लिखते तो संभव है कि यह ग्रन्थ अभी प्रेसमें भी न जाता। अंत में संस्करण का यही स्वरूप स्थिर हुआ जिस स्वरूप में यह आज पाठकों के संमुख उपस्थित हो रहा है। ऊपर कहा जा चुका है कि टिप्पण योग्य अमुक सामग्री तो पहले से ही संचित की हुई पड़ी थी; पर टिप्पण का ठीक-ठीक पूरा

काम करने के लिए अभी बहुत कुछ करना बाकी भी था। ई० स० १९३९ में बाकी का काम सहयोगी श्रीयुत दलसुख मालवणियाने शुरू किया। इस बीच में सहृदय मुनि श्री पुण्यविजयजीने एक और लिखित प्रति भेजी, जिस की हमने त संज्ञा रखी है। यह प्रति प्रथम की दो प्रतियों से अनेक स्थानों में पाठभेद वाली भी थी और विशेष शुद्ध भी। इस लिए पुनः इस प्रति के साथ मिलान शुरू किया और प्रथम स्थिर किए गए पाठान्तरों के स्थानों में बहुत कुछ परिवर्तन भी किया। यह सब काम क्रमशः चलता ही था, पर अनुभवने कहा कि जब ज्ञानबिन्दु कॉलेजों के पाठ्यक्रम में है और आगे इस का प्रचार करना इष्ट है तब इस का अध्यापन भी कुछ ऐसा चाहिए जिस से एक सुनिश्चित परंपरा स्थिर हो जाय।

उक्त अनुभव के आधार पर ज्ञानबिन्दु का अध्यापन भी शुरू हुआ। श्रीमालवणिया और श्रीमती हीरा कुमारी—जो सिंघी जैन ग्रन्थमाला के स्थापक श्रीमान् बाबू बहादुर सिंहजी की भागिनेयी है—ये ही दोनों मुख्यतया अध्येता थे। ये ही दोनों इस का संपादन करने वाले थे, इस लिए अध्ययन के साथ ही साथ दोनों ने आवश्यक सुधार भी किया और नई नई कल्पना के अनुसार इन्होंने और भी सामग्री एकत्र की। यद्यपि मैं पहले एक बार ज्ञानबिन्दु को, मेरे एक आचार्य-परीक्षार्थी शिष्य को पढ़ा चुका था परन्तु इस समय का अध्यापन अनेक कारणों से अधिक अर्थ पूर्ण था। एक तो यह कि अब ग्रन्थ छपने को जाने वाला था। दूसरा यह कि पढ़ने वाले दोनों जिज्ञासु, मुद्रण और संपादन कार्य करने वाले थे। फलतः जितना हो सका उतना इस ग्रन्थ की शुद्धि तथा स्पष्टता के लिए प्रयत्न किया गया। श्री मालवणियाने टिप्पणयोग्य कची सामग्री को सुव्यवस्थित कर लिया। और मुद्रण कार्य ई० स० १९४० में शुरू हुआ। १९४१ में श्रीमती हीरा कुमारीने परिशिष्ट तैयार किए और मैं प्रस्तावना लिखने की ओर झुका। १९४१ के अन्त के साथ ही यह सारा काम पूरा होता है। इस तरह १९३७ में जो संस्कार सूक्ष्मरूप में मन पर पड़ा था वह इतने वर्षों के बाद मूर्तरूप धारण कर, अब सिंघी जैन ग्रन्थमाला के एक मणिरूप में जिज्ञासुओं के संमुख उपस्थित होता है।

## संस्करण का परिचय—

१ मूल ग्रन्थ—प्रस्तुत संस्करण में मुख्य वस्तु है ज्ञानबिन्दु मूलग्रन्थ। इस का जो पाठ तैयार किया गया है वह चार प्रतियों के आधार पर से है, जिन का परिचय हम आगे करायेंगे। किसी भी एक प्रति के आधार से सारा मूल पाठ तैयार न कर के सब प्रतियों के पाठान्तर संगृहीत कर, उन में से जहाँ जो पाठ अधिक शुद्ध और विशेष उपयुक्त मालूम पड़ा वह वहाँ रख कर, अन्य शेष पाठान्तरों को नीचे टिप्पणी में दे कर मूल पाठ तैयार किया गया है। अर्थदृष्टि से विषयों का विभाग तथा उनके शीर्षक भी हमने किए हैं। लिखित या पहले की मुद्रित प्रति में वैसा कुछ न था। ग्रन्थकारने ज्ञानबिन्दु में मूल ग्रन्थ के नाम पूर्वक या बिना नाम दिए जो जो उद्धरण दिए हैं उन सब के मूल स्थान यथा संभव ऐसे [ ] कोष्ठक में दिए गए हैं। जहाँ क्रम में लाई गई चारों प्रतियों के आधार से भी ठीक पाठशुद्धि न हो सकी, और हमें भाषा, विचार, प्रसंग या अन्य साधन से शुद्ध पाठ सूझ पड़ा वहाँ हमने वह पाठ ऐसे ( ) कोष्ठक में संनिविष्ट किया है और प्रतियोंमें से प्राप्त पाठ ज्यों का त्यों रखा है।

२ टिप्पण—मूल ग्रन्थ के बाद टिप्पण छपे हैं। टिप्पण अनेक दृष्टियों से तैयार हुए हैं या संग्रह किए गए हैं। इनमें एक दृष्टि तो है परिभाषा के स्पष्टीकरण की। सारा मूल ग्रन्थ दार्शनिक परिभाषाओं से भरा पड़ा है। हमें जहाँ मालूम पड़ा कि यहाँ इस परिभाषा का विशेष खुलासा करना जरूरी है और वैसा खुलासा अन्य ग्रन्थों में मिलता है, तो वहाँ हमने उन ग्रन्थान्तरों से ही इतना भाग टिप्पणों में दे दिया है जिस से मूल ग्रन्थ में आई हुई परिभाषा कुछ और भी स्पष्ट हो जाय, तथा साथ ही पाठकों को ऐसे ग्रन्थान्तरों का परिचय भी मिल जाय। दूसरी दृष्टि है आधारभूत ग्रन्थों का दिग्दर्शन कराने की। ग्रन्थकार ने जिन जिन ग्रन्थों का परिशीलन करके प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना की है वे सब ग्रन्थ इस के आधार भूत हैं। किसी भी विषय की चर्चा करते समय ग्रन्थकार ने या तो ऐसे आधारभूत ग्रन्थों में से आवश्यक भाग शब्दशः या थोड़े बहुत परिवर्तन के साथ लिया है, या कहीं संक्षेप कर के लिया है; कहीं उन्होंने उस ग्रन्थ का उपयुक्त भाग अपनी जरूरत के अनुसार क्रम बदल करके भी लिया है। यह सारी वस्तुस्थिति पाठकों को ज्ञात हो तथा आधारभूत उन उन ग्रन्थों का विस्तृत परिचय भी हो, इस दृष्टि से हमने जगह जगह टिप्पणों में जरूरी महत्त्व का भाग दिया है। पर जहाँ पृष्ठ के पृष्ठ आधारभूत ग्रन्थों के एक साथ मिलते हैं वहाँ, बहुधा उन आधारभूत ग्रन्थों का स्थान ही सूचित कर दिया है, जिस से अभ्यासी खुद ही ऐसे आधारभूत ग्रन्थ देख सकें और ज्ञानबिन्दुगत उस स्थान की चर्चा को विशेष रूप से समझ सकें। तीसरी दृष्टि इतिहास और तुलना की है। ग्रन्थकार ने कहीं अमुक चर्चा की हो और वहाँ हमें उस चर्चित विषय की कोई ऐतिहासिक सामग्री, थोड़ी बहुत, मिल गई तो, हमने उस विषय का, ऐतिहासिक दृष्टि से कैसा विकास हुआ है यह समझाने के लिए वह प्राप्त सामग्री टिप्पणों में दे दी है। कई जगह, ग्रन्थकार के द्वारा की जानेवाली चर्चा दूसरे ग्रन्थों में किस किस रूपमें पाई जाती है यह तुलना करने के लिए भी टिप्पण दिए हैं, जिस से अभ्यासी चर्चा को ऐतिहासिक क्रमसे तुलनापूर्वक समझ सके और गहराई तक पहुंच सके। चौथी दृष्टि है ग्रन्थकार के सूचनों को संपूर्ण बनाने की। अनेक जगह चर्चा करते हुए ग्रन्थकार, अमुक हद तक लिख कर फिर विशेष विस्तार से देखने वालों के लिए सूचना मात्र कर देते हैं, कि यह विषय अमुक अमुक ग्रन्थों से देख लेना। ऐसे स्थानों में ग्रन्थकार के द्वारा नामनिर्देश पूर्वक सूचित किए गए ग्रन्थों में से तथा उन के द्वारा असूचित पर हमारे अवलोकन में आए हुए ग्रन्थों में से जरूरी भाग, टिप्पणों में संग्रह किए हैं।

टिप्पणों के बारे में संक्षेप में इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि ज्ञानबिन्दु की संस्कृत में टीका न लिख कर भी उसे अनेक दृष्टिसे अभिलषित समझाने के लिए तथा अध्येता और अध्यापक के वास्ते ज्ञानबिन्दु की उपादानभूत विशालतर सामग्री प्रस्तुत करने के लिए ही ये टिप्पण विशेष श्रमसे संग्रह किए गए हैं। कहीं कहीं हमने अपनी ओर से भी कुछ लिखा है।

३ परिशिष्ट—टिप्पणों के बाद छह परिशिष्ट छपे हैं, जो ज्ञानबिन्दु तथा उसके टिप्पणों से संबन्ध रखते हैं। परिशिष्टों में क्या क्या है वह सब उन के ऊपर दिए गए शीर्षकों से ही स्पष्ट है। परिशिष्टों की उपयोगिता अनेक दृष्टियों से है जिसके समझाने की इस युग

में शायद ही जरूरत हो । एक तरह से बिखरी हुई सारी सामग्री परिशिष्टों में समुचित वर्गीकरण पूर्वक संक्षेप में प्रतिबिम्बित हो जाती है ।

४ ज्ञानबिन्दुपरिचय—मूल ग्रन्थ के प्रारंभ में 'ज्ञानबिन्दुपरिचय' शीर्षक से प्रस्तावना दी गई है । इस में ज्ञानबिन्दु के बाह्यिक देह और विचारदेह को स्पष्ट करने की भरसक चेष्टा की है । 'परिचय' में क्या क्या वस्तु आई है यह तो उस में दिये गए शीर्षकों से ही जानी जा सकती है । परिचय विस्तृत है सही पर जिज्ञासु अगर ध्यान से पढ़ेंगे तो वे देखेंगे कि इस में दार्शनिक ज्ञान सामग्री कितनी है । ज्ञानबिन्दु छोटासा ग्रन्थ हो कर भी अनेक सूक्ष्म दार्शनिक चर्चाओं से संगत है । उस के वास्ते संग्रह किए गए टिप्पणों में भी तत्त्वज्ञान की तथा इतिहास की बहुत कुछ सामग्री संनिविष्ट है । इस लिए हमने 'परिचय' इस दृष्टि से लिखा है कि ज्ञानबिन्दु में की गई छोटी बड़ी चर्चाएँ, उन के ऐतिहासिक विकासक्रम से समझी जा सकें और टिप्पणों में संगृहीत समग्र सामग्री का सार ज्ञात होने के अलावा उस का ज्ञानबिन्दु की चर्चा के साथ क्या संबंध है यह भी विदित हो जाय । यद्यपि ग्रन्थकार ने प्रधानतया, जैन परंपरा प्रसिद्ध पाँच ज्ञानों की चर्चा इस ज्ञानबिन्दु में की है, पर इस चर्चा में उन का समग्र भारतीय दर्शन विषयक परिशीलन प्रतिबिम्बित हुआ है । यह देख कर हमने 'परिचय' इतनी व्यापक दृष्टि से लिखा है कि जिस से अभिज्ञ पाठक अनेक विषय से संबंध रखने वाली जैन-जैनेतर परिभाषाएँ तथा उन का आर्थिक तारतम्य समझ सकें । 'परिचय' लिखने में हमारी यह भी दृष्टि रही है कि जैनेतर विद्वान् अपनी अपनी परिभाषा के अनुसार भी ज्ञानबिन्दु गत जैन परिभाषा को यथासंभव अधिक समझ सकें, और साथ ही यह भी दृष्टि रखी गई है कि जो जैन पाठक जैन परिभाषाओं से तथा जैन शास्त्रीय विषयों से अधिक परिचित हैं पर जैनेतर परिभाषाओं का एवं जैनेतर शास्त्रों का परिचय नहीं रखते वे ज्ञानबिन्दु की चर्चा को गहराई से समझने के साथ ही साथ दर्शनान्तरीय विचारश्रेणी एवं मन्तव्यों से परिचित हो सकें । यहाँ हम अधिक न लिख कर 'परिचय' के बारे में इतना ही कहना ठीक समझते हैं कि जो मूल ग्रन्थ और टिप्पण आदि का अध्ययन व अवलोकन न भी करें फिर भी ज्ञान और तत्संबन्धी अन्य विषयों की भारतीय समग्र दर्शनव्यापी जानकारी प्राप्त करना चाहें उन के वास्ते प्रस्तुत 'ग्रन्थ परिचय' एक नई वस्तु सिद्ध होगी ।

'परिचय' में अनेक दार्शनिक शब्द ऐसे प्रयुक्त हुए हैं जो ज्ञानबिन्दु तथा उस के टिप्पणों में नहीं भी आए हैं । अनेक ऐसे ग्रन्थ और ग्रन्थकारों के नाम भी आते हैं जो मूल ग्रन्थ और टिप्पणों में नहीं आए । अतएव 'परिचय' गत उपयुक्त शब्दों का एक जुदा परिशिष्ट जोड़ दिया गया है ।

## प्रतियों का परिचय—

ऊपर सूचित किया गया है कि प्रस्तुत संस्करण में चार प्रतियाँ काम में ली गई हैं । इन का संकेतानुसारी परिचय इस प्रकार है—

(१) 'मु'—मुद्रित नकल जो 'जैन धर्म प्रसारक सभा, भावनगर' से प्रकाशित हुई है उसे 'मु' संज्ञा से निर्दिष्ट किया है । सामान्य रूप से यह मुद्रित नकल शुद्ध है । फिर भी उस में कुछ खास त्रुटियाँ हमें दीखीं । कहीं कहीं ऐसा भी उस में है कि शुद्ध पाठ कोष्ठक में रखा

गया है। उस में मुख्य और गौण विषय के कोई भी शीर्षक तो हैं ही नहीं। विषय-विभाग भी मुद्रण में नहीं किया गया है। फिर भी उस मुद्रित नकल से हमें बहुत कुछ मदद मिली है। यह प्रति अधिकांश अ, ब संज्ञक दोनों प्रतियों के समान है।

(२–३) 'अ, ब'—अ और ब संज्ञक दोनों प्रतियाँ स्व० मुनि महाराज श्री हंसविजयजी के बड़ोदा स्थित ज्ञान संग्रह में थीं—क्रमशः १५ और १२५ नंबर की हैं। प्रायः दोनों प्रतियाँ समान हैं। पाठों में जो फर्क आया है वह लेखकों की अनभिज्ञता का परिणाम जान पड़ता है। संभव है इन दोनों प्रतियों का आधारभूत आदर्श असल में एक ही हो।

अ संज्ञक प्रति के पत्र ५१ हैं। प्रत्येक पत्र में पंक्तियाँ १० और अक्षर संख्या लगभग ४१ है। इसकी लम्बाई १२½ इंच और चौड़ाई ५ इंच है। पत्र के दोनों पार्श्व में करीब एक एक इंच का हाँसिया है। प्रति के आदि में 'श्रीसर्वज्ञाय नमः' ऐसा लिखा हुआ है।

'ब' संज्ञक प्रति के ११ पत्र हैं। प्रत्येक पत्र में पंक्तियाँ १६ हैं और प्रत्येक पंक्ति में लगभग अक्षर ४० हैं। इसकी लम्बाई १०½ इंच और चौड़ाई ४½ इंच है। पत्र के दोनों पार्श्व में करीब एक एक इंच का हाँसिया है। प्रति के अन्त में एक संस्कृत पद्य लिखा हुआ है जिससे ज्ञात होता है कि महामुनि श्री विजयानन्दसूरि के शिष्य लक्ष्मीविजय के शिष्य श्री हंसविजयजी के उपदेश से यह प्रति लिखी गई है। तदनन्तर प्रति का लेखन काल भी अंत में दिया गया है, जो इस प्रकार है—

'संवति १९५५ वर्षे शाके १८२० प्रवर्तमाने मार्गशीर्ष शुक्ल दले ६ तिथौ अर्कवारे' इत्यादि।

(४) 'त'—त संज्ञक प्रति पाटण के संघागच्छ भाण्डार की है। यह उक्त दोनों प्रतियों से प्राचीन भी है, और अधिक शुद्ध भी। इस में कुछ ऐसी भी पंक्तियाँ हैं जो अ, ब संज्ञक प्रतियों में बिल्कुल नहीं हैं। फिर भी ये पंक्तियाँ संदर्भ की दृष्टि से संगत हैं।

'त' प्रति के पत्र १२ हैं। प्रत्येक पत्र में पंक्तियाँ १६ और प्रत्येक पंक्ति में अक्षर करीब ५८ हैं। इसकी लम्बाई १० इंच और चौड़ाई ४½ इंच है। प्रत्येक पत्र के दोनों पार्श्व में एक एक इंचका हाँसिया है। इस प्रति के अंत में प्रशस्ति के ९ श्लोक पूर्ण होने के बाद इस प्रकार का उल्लेख है—

इति श्री ज्ञानबिन्दुप्रकरणं। संवत् युगरसशैलशशीवत्सरे शाकेंकनेत्ररसचन्द्रप्रवर्तमाने फाल्गुनमासे कृष्णपक्षे दशमीतिथौ भृगुवासरे संपूर्णं कृतं। श्रीरस्तु। कल्याणमस्तु। शुभं भवतु लेखकपाठकयोर्भद्रमती—भवतात्। छ। श्री। श्री। श्री।

इस लेख के अनुसार यह प्रति शाक संवत् १६२९ और विक्रम संवत् १७६४ में लिखी गई है। जो उपाध्यायजी के स्वर्गवास (विक्रम संवत् १७४३) के २१ वर्ष बाद की लिखी हुई है। यही कारण है कि इस प्रति के पहले आन्दोलन का विस्तार न हुआ था। अतएव इस का संबंध मूल आदर्श से अधिक होने के कारण इसमें अशुद्धि भी बहुत कम हैं।

## आभार प्रदर्शन–

उपरिनिर्दिष्ट तीनों प्रतियां हमें क्योवृद्ध प्रवर्तक पूज्यपाद श्री कान्तिविजयजी के प्रशिष्य सदाचार चेता विद्वान् मुनिवर श्री पुण्यविजयजी के अनुग्रहसे प्राप्त हुई हैं। पं० महेन्द्र कुमारजी न्यायाचार्य ने बहुत श्रम और लगन से टिप्पणों की अधिकांश सामग्री संचित कर दी है और समय समय पर उन्हों ने विचारपरामर्श में भी सहायता की है। महामहोपाध्याय पं० बालकृष्ण मिश्र, प्रिन्सीपल, प्राच्य विद्याविभाग, काशी हिन्दूविश्वविद्यालय, ने हमें जब काम पड़ा तब संदेहनिवृत्ति करने में या विषय समझने में आत्मीयभाव से मदद दी है। प्रस्तुत ग्रन्थमाला के मुख्य संपादक विद्वत् इतिहासकोविद श्री जिनविजयजी मुनि ने प्रस्तुत संस्करण के प्रारंभ से अन्त तक में न केवल उपयोगी सूचनाएँ ही की हैं बल्कि इन्हों ने पाठान्तर लेने, प्रूफ देखने-सुधारने आदि में भी बहुमूल्य मदद की है। वस्तुतः इन्हीं की चिरकालीन सौम्य प्रेरणा और प्रोत्साहन ने ही यह कार्य पूरा कराया है। प्रस्तुत ग्रन्थमाला के प्रतिष्ठाता श्रीमान् बाबू बहादुर सिंहजी सिंघी की विद्यारसिकता और साहित्यप्रियता के कारण ही इतना कीमती संस्करण भी सरलता से तैयार हो पाया है। अतएव हम ऊपर निर्दिष्ट सभी महानुभावों के हृदय से कृतज्ञ हैं।

*

## उपसंहार–

मैं जैसा अनेक बार पहले भी लिख चुका हूँ, और अब भी निःसंकोच लिखता हूँ कि अगर पूरी सहानुभूति तथा कार्यतत्परता मेरे इन सहृदय सहकारियों में न होती तो मेरी अल्प-स्वल्प शक्ति भी अकिंचित्कर ही रह जाती। अतएव मैं अपनी शक्ति का इस रूप में उपयोग कर लेने के कारण दोनों सहकारियों का कृतज्ञ हूँ।

पाठकों को शायद आश्चर्य होगा कि ऐसे दार्शनिक ग्रन्थ के संस्करण के सम्पादकों की नामावली में एक भगिनी का भी नाम है। पर इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। जिनके पुण्य स्मरणार्थ यह सिंघी जैन ग्रन्थमाला प्रकाशित है उन्हीं स्वर्गवासी साधुचरित डालचन्दजी सिंघी ने, खुद ही अपनी इस दौहित्री श्रीमती हीरा कुमारी को धार्मिक शिक्षा देना प्रारम्भ किया था और आगे संस्कृत तथा दार्शनिक शिक्षा दिलाने का सुप्रबन्ध भी किया था, जो श्रीमान् बाबू बहादुर सिंहजी सिंघीने तथा उन की पूजनीया वृद्धा माताजी ने आगे बराबर जारी रखा। दौहित्री हीरा कुमारी की यह आकांक्षा रही कि वह अध्ययन के फलस्वरूप कुछ-न-कुछ काम कर के, अपने पूज्य मातामह की पुण्यस्मारक ग्रन्थमाला द्वारा उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करे। इसी आशय से वह समय समय पर काशी आ कर काम सीखती और करती है। यदि कोई विशेष प्रत्यवाय न आया तो उपाध्यायजी का ही एक अन्य सर्वथा अप्रसिद्ध और दुर्गम ऐसा अनेकान्तव्यवस्था नामक ग्रन्थ, जो प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु से भी बड़ा और गहरा है उसे श्रीयुत मालवणिया के सहयोगमें संपादित कर, इसी ग्रन्थमाला के एक और मूल्यवान् मणिके रूपमें निकट भविष्यमें प्रकाशित करना चाहती है।

बनारस
ता. १–११–४१

–सुखलाल संघवी

# ज्ञानबिन्दुपरिचय ।

---

## ग्रन्थकार

प्रस्तुत ग्रन्थ 'ज्ञानबिन्दु' के प्रणेता वे ही वाचकपुङ्गव श्रीमद् यशोविजयजी हैं जिनकी एक कृति 'जैनतर्कभाषा' इसपूर्व इसी 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला' में, अष्टम मणि के रूप में, प्रकाशित हो चुकी है। उस जैनतर्कभाषा के प्रारम्भ[1] में उपाध्यायजी का सप्रमाण परिचय दिया गया है। यों तो उनके जीवन के सम्बन्ध में, खास कर उनकी नाना प्रकार की कृतियों के सम्बन्ध में, बहुत कुछ विचार करने तथा लिखने का अवकाश है, फिर भी इस जगह सिर्फ उतने ही से सन्तोष मान लिया जाता है, जितना कि तर्कभाषा के प्रारम्भ में कहा गया है।

यद्यपि ग्रन्थकारके बारे में हमें अभी इस जगह अधिक कुछ नहीं कहना है, तथापि प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु नामक उनकी कृतिका सविशेष परिचय कराना आवश्यक है और इष्ट भी। इसके द्वारा ग्रन्थकार के सर्वांगीण पाण्डित्य तथा ग्रन्थनिर्माणकौशल का भी थोड़ा बहुत परिचय पाठकों को अवश्य हो ही जायगा।

## ग्रन्थ का बाह्य स्वरूप

ग्रन्थ के बाह्य स्वरूप का विचार करते समय मुख्यतया तीन बातों पर कुछ विचार करना अवसरप्राप्त है। १ नाम, २ विषय और ३ रचनाशैली।

### १ नाम

ग्रन्थकार ने स्वयं ही ग्रन्थ का 'ज्ञानबिन्दु' नाम, ग्रन्थ रचने की प्रतिज्ञा करते समय प्रारंभ[2] में तथा उस की समाप्ति करते समय अन्त[3] में उल्लिखित किया है। इस सामासिक नाम में 'ज्ञान' और 'बिन्दु' ये दो पद हैं। ज्ञान पद का सामान्य अर्थ प्रसिद्ध ही है और बिन्दु का अर्थ है बूंद। जो ग्रन्थ ज्ञान का बिन्दु मात्र है अर्थात् जिसमें ज्ञान की चर्चा बूंद जितनी अति अल्प है वह ज्ञानबिन्दु—ऐसा अर्थ ज्ञानबिन्दु शब्द का विवक्षित है। जब ग्रन्थकार अपने इस गंभीर, सूक्ष्म और परिपूर्ण चर्चावाले ग्रन्थ को भी बिन्दु कह कर छोटा सूचित करते हैं, तब यह प्रश्न सहज ही में होता है, कि क्या ग्रन्थकार, पूर्वाचार्यों की तथा अन्य विद्वानों की ज्ञानविषयक अति विस्तृत चर्चा की अपेक्षा, अपनी प्रस्तुत चर्चा को छोटी कह कर वस्तुस्थिति प्रकट करते हैं, या आत्मलाघव प्रकट करते हैं; अथवा अपनी इसी विषय की किसी अन्य बड़ी कृति का भी सूचन करते हैं? । इस त्रि-अंशी प्रश्न का जवाब भी सभी अंशों में हाँ-रूप ही है। उन्होंने जब यह कहा, कि मैं श्रुतसमुद्र[2] से 'ज्ञानबिन्दु' का सम्यग् उद्धार करता हूँ, तब उन्होंने अपने श्रीमुख से यह तो कह ही दिया कि मेरा यह ग्रन्थ चाहे जैसा क्यों न हो फिर भी वह श्रुतसमुद्र का तो एक बिन्दु मात्र है।

---

१ देखो जैनतर्कभाषा का 'परिचय' पृ० १-४। २ "ज्ञानबिन्दुः श्रुताम्भोधेः सम्यगुद्ध्रियते मया"– पृ० १। ३ "स्वपरस ज्ञानबिन्दोः"–पृ० ४९।

निःसन्देह यहाँ श्रुत शब्द से ग्रन्थकार का अभिप्राय पूर्वाचार्यों की कृतियों से है। यह भी स्पष्ट है कि ग्रन्थकार ने अपने ग्रन्थ में, पूर्वश्रुत में साक्षात् नहीं चर्चा गई ऐसी कितनी ही बातें निहित क्यों न की हों, फिर भी वे अपने आप को पूर्वाचार्यों के समक्ष लघु ही सूचित करते हैं। इस तरह प्रस्तुत ग्रन्थ प्राचीन श्रुतसमुद्र का एक अंश मात्र होने से उस की अपेक्षा तो अति अल्प है ही, पर साथ ही ज्ञानबिन्दु नाम रखने में ग्रन्थकार का और भी एक अभिप्राय जान पड़ता है। वह अभिप्राय यह है, कि वे इस ग्रन्थ की रचना के पहले एक ज्ञानविषयक अत्यन्त विस्तृत चर्चा करने वाला बहुत बड़ा ग्रन्थ बना चुके थे जिस का यह ज्ञानबिन्दु एक अंश है। यद्यपि वह बड़ा ग्रन्थ, आज हमें उपलब्ध नहीं है, तथापि ग्रन्थकार ने खुद ही प्रस्तुत ग्रन्थ में उस का उल्लेख किया है। और वह उल्लेख भी मामूली नाम से नहीं किन्तु 'ज्ञानार्णव' जैसे विशिष्ट नाम से। उन्हों ने अमुक चर्चा करते समय, विशेष विस्तार के साथ जानने के लिए स्वरचित 'ज्ञानार्णव' ग्रन्थ की ओर संकेत किया है।[1] 'ज्ञानबिन्दु' में की गई कोई भी चर्चा स्वयं ही विशिष्ट और पूर्ण है। फिर भी उस में अधिक गहराई चाहने वालों के वास्ते जब उपाध्यायजी 'ज्ञानार्णव' जैसी अपनी बड़ी कृति का सूचन करते हैं, तब इस में कोई सन्देह ही नहीं है कि वे अपनी प्रस्तुत कृति को अपनी दूसरी उसी विषय की बहुत बड़ी कृति से भी छोटी सूचित करते हैं।

सभी देश के विद्वानों की यह परिपाटी रही है, और आज भी है, कि वे किसी विषय पर जब बहुत बड़ा ग्रन्थ लिखें तब उसी विषय पर अधिकारी विशेष की दृष्टि से मध्यम परिमाण का या लघु परिमाण का अथवा दोनों परिमाण का ग्रन्थ भी रचें। हम भारतवर्ष के साहित्यिक इतिहास को देखें तो प्रत्येक विषय के साहित्य में उस परिपाटी के नमूने देखेंगे। उपाध्यायजी ने खुद भी अनेक विषयों पर लिखते समय उस परिपाटी का अनुसरण किया है। उन्हों ने नय, सप्तभंगी आदि अनेक विषयों पर छोटे छोटे प्रकरण भी लिखे हैं, और उन्हीं विषयों पर बड़े बड़े ग्रन्थ भी लिखे हैं। उदाहरणार्थ 'नयप्रदीप', 'नयरहस्य' आदि जब छोटे छोटे प्रकरण हैं, तब 'अनेकान्तव्यवस्था', 'नयामृततरंगिणी' आदि बड़े या आकर ग्रन्थ भी हैं। जान पड़ता है ज्ञान विषय पर लिखते समय भी उन्हों ने पहले 'ज्ञानार्णव' नाम का आकर ग्रन्थ लिखा और पीछे ज्ञानबिन्दु नाम का एक छोटा पर प्रवेशक ग्रन्थ रचा। 'ज्ञानार्णव' उपलब्ध न होने से उस में क्या क्या, कितनी कितनी और किस किस प्रकार की चर्चाएँ की गई होंगी यह कहना संभव नहीं फिर भी उपाध्यायजी के व्यक्तित्वसूचक साहित्यराशि को देखने से इतना तो निःसन्देह कहा जा सकता है कि उन्हों ने उस अर्णवग्रन्थ में ज्ञान संबन्धी यच्च यावच्च कह डाला होगा।

आर्यलोगों की परंपरा में, जीवन को संस्कृत बनानेवाले जो संस्कार माने गए हैं उन में एक नामकरण संस्कार भी है। यद्यपि यह संस्कार सामान्य रूपसे मानवव्यक्तिस्पर्शी ही है, तथापि उस संस्कार की महत्ता और अन्वर्थता का विचार आर्यपरंपरा में बहुत

१ "अधिकं [illegible] ज्ञानार्णवात् अवसेयम्" – पृ० १६। तथा ग्रन्थकार ने अष्टसहस्रीविवरण की टीका स्याद्वादकल्पलता में भी स्वकृत ज्ञानार्णव का उल्लेख किया है – "[illegible] ज्ञानार्णवादवसेयम्" – पृ० १। दिगम्बराचार्य शुभचन्द्र का भी एक ज्ञानार्णव नामक ग्रन्थ मिलता है।

व्यापक रहा है, जिसके फलस्वरूप आर्यगण नामकरण करते समय बहुत कुछ सोच विचार करते आए हैं। इस की व्याप्ति यहाँ तक बढ़ी, कि फिर तो किसी भी चीज का जब, नाम रखना होता है तो, उस पर खास विचार कर लिया जाता है। ग्रन्थों के नामकरण तो रचयिता विद्वानों के द्वारा ही होते हैं, अतएव वे अन्वर्थता के साथ साथ अपने नामकरण में नवीनता और पूर्वपरंपरा का भी यथासंभव सुयोग साधते हैं। 'ज्ञानबिन्दु' नाम अन्वर्थ तो है ही, पर उसमें नवीनता तथा पूर्व परंपरा का मेल भी है। पूर्व परंपरा इस में अनेकमुखी व्यक्त हुई है। बौद्ध, ब्राह्मण और जैन परंपरा के अनेक विषयों के ऐसे प्राचीन ग्रन्थ आज भी ज्ञात हैं, जिन के अन्त में 'बिन्दु' शब्द आता है। धर्मकीर्ति के 'हेतुबिन्दु' और 'न्यायबिन्दु' जैसे ग्रन्थ न केवल उपाध्यायजी ने नाम मात्र से सुने ही थे बल्कि उन का उन ग्रन्थों का परिशीलन भी रहा। वाचस्पति मिश्र के 'तत्त्वबिन्दु' और मधुसूदन सरस्वती के 'सिद्धान्तबिन्दु' आदि ग्रन्थ सुविश्रुत हैं—जिनमें से 'सिद्धान्तबिन्दु' का तो उपयोग प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु में उपाध्यायजीने किया[1] भी है। आचार्य हरिभद्र के बिन्दु अन्तवाले 'योगबिन्दु' और 'धर्मबिन्दु' प्रसिद्ध हैं। इन बिन्दु अन्तवाले नामों की सुन्दर और सार्थक पूर्व परंपरा को उपाध्यायजी ने प्रस्तुत ग्रन्थ में व्यक्त करके 'ज्ञानार्णव' और 'ज्ञानबिन्दु' की नवीन जोड़ी के द्वारा नवीनता भी अर्पित की है।

## २. विषय

ग्रन्थकार ने प्रतिपाद्य रूप से जिस विषय को पसन्द किया है वह तो ग्रन्थ के नाम से ही प्रसिद्ध है। यों तो ज्ञान की महिमा मानववंश मात्र में प्रसिद्ध है, फिर भी आर्य जाति का वह एक मात्र जीवन-साध्य रहा है। जैन परंपरा में ज्ञान की आराधना और पूजा की विविध प्रणालियाँ इतनी प्रचलित हैं कि कुछ भी नहीं जानने वाला जैन भी इतना तो प्रायः जानता है कि ज्ञान पाँच प्रकार का होता है। कई ऐतिहासिक प्रमाणों से ऐसा मानना पड़ता है कि ज्ञानके पाँच प्रकार, जो जैन परंपरा में प्रसिद्ध हैं, वे भगवान् महावीर के पहले से प्रचलित होने चाहिए। पूर्वश्रुत जो भगवान महावीर के पहले का माना जाता है और जो बहुत पहले से नष्ट हुआ समझा जाता है, उस में एक 'ज्ञानप्रवाद' नाम का पूर्व था जिस में श्वेताम्बर-दिगम्बर दोनों परंपरा के अनुसार पञ्चविध ज्ञान का वर्णन था।

उपलब्ध श्रुत में प्राचीन समझे जाने वाले कुछ अंगों में भी उन की स्पष्ट चर्चा है। 'उत्तराध्ययन'[2] जैसे प्राचीन मूल सूत्र में भी उन का वर्णन है। 'नन्दिसूत्र' में तो केवल पाँच ज्ञानों का ही वर्णन है। 'आवश्यकनिर्युक्ति' जैसे प्राचीन व्याख्या ग्रन्थ में पाँच ज्ञानों को ही मंगल मान कर शुरू में उन का वर्णन किया है[3]। कर्मविषयक साहित्य के प्राचीन से प्राचीन समझे जाने वाले ग्रन्थों में भी पञ्चविध ज्ञान के आधार पर ही कर्म

१ "अत एव चतुर्थं तत्सिद्धं सिद्धान्तबिन्दौ"—पृ० १४। २ अध्ययन २८ गा० ४५। ३ आवश्यक-निर्युक्ति गा० १ से आगे।

प्रकृतियों का विभाजन[1] है, जो लुप्त हुए 'कर्मप्रवाद' पूर्व की अवशिष्ट परंपरा मात्र है। इस पञ्चविध ज्ञान का सारा स्वरूप दिगम्बर-श्वेताम्बर जैसे दोनों ही प्राचीन संघों में एक सा रहा है। यह सब इतना सूचित करने के लिए पर्याप्त है कि पञ्चविध ज्ञान विभाग और उस का अमुक वर्णन तो बहुत ही प्राचीन होना चाहिए।

प्राचीन जैन साहित्य की जो कार्मग्रन्थिक परंपरा है तदनुसार[2] मति श्रुत अवधि, मनःपर्याय और केवल ये पाँच नाम ज्ञानविभागसूचक फलित होते हैं। जब कि आगमिक परंपरा के अनुसार मति के स्थान में 'अभिनिबोध' नाम है। बाकी के अन्य चारों नाम कार्मग्रन्थिक परंपरा के समान ही हैं। इस तरह जैन परंपरागत पञ्चविध ज्ञानदर्शक नामों में कार्मग्रन्थिक और आगमिक परंपरा के अनुसार प्रथम ज्ञान के बोधक 'मति' और 'अभिनिबोध' ये दो नाम समानार्थक या पर्यायरूपसे फलित होते हैं। बाकी के चार ज्ञान के दर्शक श्रुत, अवधि आदि चार नाम उक्त दोनों परंपराओं के अनुसार एक एक ही हैं। उनके दूसरे कोई पर्याय असली नहीं हैं।

स्मरण रखने की बात यह है कि जैन परंपरा के सम्पूर्ण साहित्य में लौकिक और लोकोत्तर सब प्रकार के ज्ञानों का समावेश उक्त पञ्चविध विभाग में से किसी न किसी विभाग में, किसी न किसी नाम से किया है। समावेश का यह प्रयत्न जैन परंपरा के सारे इतिहास में एकसा है। जब जब जैनाचार्यों को अपने आप किसी नये ज्ञान के बारे में, या किसी नये ज्ञान के नाम के बारे में प्रश्न पैदा हुआ, अथवा दर्शनान्तरवादियों ने उन के सामने वैसा कोई प्रश्न उपस्थित किया तब तब उन्हों ने उस ज्ञान का या ज्ञान के विशेष नाम का समावेश उक्त पञ्चविध विभाग में से यथासंभव किसी एक या दूसरे विभाग में कर दिया है। अब हमें आगे यह देखना है कि उक्त पञ्चविध ज्ञान-विभाग की प्राचीन जैन भूमिका के आधार पर, क्रमशः—किस किस तरह विचारों का विकास हुआ।

जान पड़ता है, जैन परंपरा में ज्ञान संबन्धी विचारों का विकास दो मार्गों से हुआ है। एक मार्ग तो है स्वदर्शनाभ्यास का और दूसरा है दर्शनान्तराभ्यास का। दोनों मार्ग बहुधा परस्पर संबद्ध देखे जाते हैं। फिर भी उन का पारस्परिक भेद स्पष्ट है, जिस के मुख्य लक्षण ये हैं—स्वदर्शनाभ्यासजनित विकास में दर्शनान्तरीय परिभाषाओं को अपनाने का प्रयत्न नहीं है। न परमतखण्डन का प्रयत्न है और न जल्प एवं वितण्डा कथा का कभी अवलम्बन ही है। उस में अगर कथा है तो वह एकमात्र तत्त्वबुभुत्सु कथा अर्थात् वाद ही है। जब कि दर्शनान्तराभ्यास के द्वारा हुए ज्ञान विकास में दर्शनान्तरीय परिभाषाओं को आत्मसात् करने का प्रयत्न अवश्य है। उसमें परमत खण्डन के साथ साथ कभी कभी जल्पकथा का भी अवलम्बन अवश्य देखा जाता है। इन लक्षणों को ध्यान में रख कर, ज्ञानसंबन्धी जैन विचार-विकासक्रम का जब हम अध्ययन करते हैं, तब उस की अनेक ऐतिहासिक भूमिकाएँ हमें जैन साहित्य में देखने को मिलती हैं।

---

१ पंचसंग्रह, द्वा ३ गा ३। प्रथम कर्मग्रन्थ गा ४। गोम्मटसार जीवकांड गा २९९।
२ नन्दी सू०, सू १। आवश्यक निर्युक्ति, गा १। षट्खंडागम पु १, पृ ३५३।

ज्ञानविकास की किस भूमिका का आश्रय ले कर प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु ग्रन्थ को उपाध्यायजी ने रचा है इसे ठीक ठीक समझने के लिए हम यहाँ ज्ञानविकास की कुछ भूमिकाओं का संक्षेप में चित्रण करते हैं। ऐसी ज्ञातव्य भूमिकाएँ नीचे लिखे अनुसार सात ली जा सकती हैं–(१) कर्मशास्त्रीय तथा आगमिक। (२) निर्युक्तिगत। (३) अनुयोगगत। (४) तत्त्वार्थगत। (५) सिद्धसेनीय। (६) जिनभद्रीय, और (७) अकलङ्कीय।

(१) कर्मशास्त्रीय तथा आगमिक भूमिका वह है जिसमें पञ्चविध ज्ञान के मति या अभिनिबोध आदि पाँच नाम मिलते हैं, और इन्हीं पाँच नामों के आसपास स्वदर्शनाभ्यासजनित थोड़ाबहुत गहरा तथा विस्तृत भेद-प्रभेदों का विचार भी पाया जाता है।

(२) दूसरी भूमिका वह है जो प्राचीन निर्युक्ति भाग में, करीब विक्रम की दूसरी शताब्दी तक में, सिद्ध हुई जान पड़ती[1] है। इस में दर्शनान्तर के अभ्यास का थोड़ा सा असर अवश्य जान पड़ता है। क्यों कि प्राचीन निर्युक्ति में मतिज्ञान के वास्ते मति और अभिनिबोध शब्द के उपरान्त संज्ञा, प्रज्ञा, स्मृति आदि अनेक पर्याय[2] शब्दों की जो वृद्धि देखी जाती है और पञ्चविध ज्ञान का जो प्रत्यक्ष[3] तथा परोक्ष रूप से विभाग देखा जाता है वह दर्शनान्तरीय अभ्यास का ही सूचक है।

(३) तीसरी भूमिका वह है जो 'अनुयोगद्वार' नामक सूत्र में पायी जाती है, जो कि प्रायः विक्रमीय दूसरी शताब्दी की कृति है। इस में अक्षपादीय 'न्यायसूत्र' के चार प्रमाणों का तथा उसी के अनुमान प्रमाण संबन्धी भेद-प्रभेदों का संग्रह[4] है, जो दर्शनान्तरीय अभ्यास का असन्दिग्ध परिणाम है। इस सूत्र में जैन पञ्चविध ज्ञानविभाग को सामने रखते हुए भी उसके कर्ता आर्यरक्षित सूरिने शायद, न्यायदर्शनमें प्रसिद्ध प्रमाणविभाग को तथा उस की परिभाषाओं को जैन विचार क्षेत्र में लाने का सर्व प्रथम प्रयत्न किया है।

(४) चौथी भूमिका वह है जो वाचक उमास्वाति के 'तत्त्वार्थसूत्र' और खास कर उन के स्वोपज्ञ भाष्य में देखी जाती है। यह प्रायः विक्रमीय तीसरी शताब्दी के बाद की कृति है। इस में निर्युक्ति-प्रतिपादित प्रत्यक्ष और परोक्ष प्रमाण का उल्लेख कर के[5] वाचक ने अनुयोगद्वार

---

१ निर्युक्तिसाहित्य को देखने से पता चलता है कि जितना भी निर्युक्ति के नाम से साहित्य उपलब्ध होता है वह सब न तो एक ही आचार्य की कृति है और न वह एक ही शताब्दी में बना है। फिर भी प्रस्तुत ज्ञान की चर्चा करनेवाला आवश्यक निर्युक्ति का भाग प्रथम भद्रबाहुकृत मानने में कोई आपत्ति नहीं है। अतएव इस को यहाँ विक्रम की दूसरी शताब्दी तक में सिद्ध हुआ कहा गया है। २ आवश्यकनिर्युक्ति, गा० १२।
३ बृहत्कल्पभाष्यान्तर्गत भद्रबाहुकृत निर्युक्ति—गा० १, २४ २५। यद्यपि टीकाकार ने इन गाथाओं को भद्रबाहवीय निर्युक्तिगत होने की सूचना नहीं की है फिर भी पूर्वापर के संदर्भ को देखने से इन गाथाओं को निर्युक्तिगत मानने में कोई आपत्ति नहीं है। टीकाकार ने निर्युक्ति और भाष्य का विवेक सर्वत्र नहीं दिखाया है, यह बात तो बृहत्कल्प के किसी पाठक को तुरंत ही ध्यानमें आ सकती है। और खास बात तो यह है कि न्यायावतार टीका की टिप्पणी के [illegible] देखिए २५ वीं गाथा कि जिसमें स्पष्टतः प्रत्यक्ष और परोक्ष का कथन किया गया है, उस को अवश्य भद्रबाहु की होने का स्पष्टतया उल्लेख करते हैं—न्यायावतार, पृ० १५।
[illegible]

में सौकृत न्यायदर्शनीय चतुर्विध प्रमाणविभाग की ओर उदासीनता दिखाते हुए[1] निर्युक्तिगत द्विविध प्रमाण विभाग का समर्थन किया है। वाचक के इस समर्थन का आगे के ज्ञान विकास पर प्रभाव यह पड़ा है कि फिर किसी जैन तार्किक ने अपनी ज्ञान-विचारणा में उक्त चतुर्विध प्रमाणविभाग को भूल कर भी स्थान नहीं दिया। हाँ, इतना तो अवश्य हुआ कि आर्यरक्षित सूरि जैसे प्रतिष्ठित अनुयोगधर के द्वारा, एक बार जैन श्रुत में स्थान पाने के कारण, फिर न्यायदर्शनीय वह चतुर्विध प्रमाण विभाग, हमेशा के वास्ते 'भगवती' आदि परम प्रमाण भूत आगमों में भी संगृहीत हो गया है। वाचक उमास्वाति का उक्त चतुर्विध प्रमाणविभाग की ओर उदासीन रहने में तात्पर्य यह जान पड़ता है, कि जब जैन आचार्यों का स्वोपज्ञ प्रत्यक्ष-परोक्ष प्रमाण विभाग है तब उसीको ले कर ज्ञानों का विचार क्यों न किया जाय? और दर्शनान्तरीय चतुर्विध प्रमाणविभाग पर क्यों भार दिया जाय? इस के सिवाय वाचकने मीमांसा आदि दर्शनान्तर में प्रसिद्ध अनुमान, अर्थापत्ति आदि प्रमाणों का समावेश भी मति-श्रुतमें किया[3] जो वाचक के पहले किसी के द्वारा किया हुआ देखा नहीं जाता। वाचक के प्रयत्न की दो बातें खास ध्यान खींचती हैं। एक तो यह, जो निर्युक्ति-स्वीकृत प्रमाण विभाग की प्रतिष्ठा बढ़ाने से संबन्ध रखती है, और दूसरी यह, जो दर्शनान्तरीय प्रमाण की परिभाषाओं का अपनी ज्ञान परिभाषा के साथ मेल बैठाती है, और प्रासंगिक रूप से दर्शनान्तरीय प्रमाणविभाग का निराकरण करती है।

(५) पांचवी भूमिका, सिद्धसेन दिवाकर के द्वारा किये गये ज्ञान के विचारविकास की है। सिद्धसेनने – जो अनुमानतः विक्रमीय छठी शताब्दी के पूर्ववर्ती ज्ञात होते हैं – अपनी विभिन्न कृतियों में, कुछ ऐसी बातें ज्ञान के विचार क्षेत्र में प्रस्तुत की हैं जो जैन परंपरा में उन के पहले न किसी ने उपस्थित की थी और शायद न किसीने सोची भी थी। ये बातें तर्कदृष्टि से समझने में जितनी सरल हैं उतनी ही जैन परंपरागत रूढ मानस के लिए केवल कठिन ही नहीं बल्कि असमाधानकारक भी हैं। यही वजह है कि दिवाकर के इन विचारों पर, करीब हजार वर्ष तक, न किसी ने सहानुभूतिपूर्वक ऊहापोह किया और न उन का समर्थन ही किया। उपाध्यायजी ही एक ऐसे हुए, जिन्हों ने सिद्धसेन के नवीन प्रस्तुत मुद्दों पर सिर्फ सहानुभूतिपूर्वक विचार ही नहीं किया बल्कि अपनी सूक्ष्म प्रज्ञा और तर्क से परिमार्जित जैनदृष्टि का उपयोग करके, उन मुद्दों का प्रस्तुत 'ज्ञानबिन्दु' ग्रन्थ में, अति विशद और अनेकान्त दृष्टि को शोभा देनेवाला समर्थन भी किया। वे मुद्दे मुख्यतया चार हैं –

१ मति और श्रुत ज्ञान का वास्तविक ऐक्य[4]।

२ अवधि और मनःपर्याय ज्ञान का तत्त्वतः अभेद[5]।

३ केवल ज्ञान और केवल दर्शन का वास्तविक अभेद[6]।

---

१ "चतुर्विधमित्येके नयवादान्तरेण" – तत्त्वार्थभाष्य १.६। २ "से किं तं पमाणे? पमाणे चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा-पच्चक्खे... जहा अणुओगदारे तहा णेयव्वं" भगवती श० ५. उ० ३ भाग २. पृ० २११; स्थानांगसूत्र पृ० ४९। ३ तत्त्वार्थभाष्य १.१२। ४ देखो निश्चयद्वात्रिंशिका श्लो० १९, तथा ज्ञानबिन्दु पृ० १६। ५ देखो निश्चयद्वा० श्लो० १७ और ज्ञानबिन्दु पृ० १८। ६ देखो सन्मति काण्ड २ संपूर्ण; और ज्ञानबिन्दु पृ० ३३ से।

४ प्रज्ञानरूप दर्शन का ज्ञान से अभेद[१]।

इन चार मुद्दों को प्रस्तुत करके सिद्धसेन ने, ज्ञान के भेद-प्रभेद की पुरानी रेखा पर तार्किक विचार का नया प्रकाश डाला है, जिसको कोई भी, पुरातन रूढ संस्कारों तथा शास्त्रों के प्रचलित व्याख्यान के कारण, पूरी तरह समझ न सका। जैन विचारकों में सिद्धसेन के विचारों के प्रति प्रतिक्रिया शुरू हुई। अनेक विद्वान् तो उनका प्रकट विरोध करने लगे, और कुछ विद्वान् इस बारे में उदासीन ही रहे। क्षमाश्रमण जिनभद्र गणीने बड़े जोरों से विरोध किया। फिर भी हम देखते हैं कि यह विरोध सिर्फ केवलज्ञान और केवलदर्शन के अभेदवाले मुद्दे पर ही हुआ है। बाकी के मुद्दों पर या तो किसीने विचार ही नहीं किया या सभी ने उपेक्षा धारण की। पर जब हम प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु में उन्हीं मुद्दों पर उपाध्यायजी का ऊहापोह देखते हैं, तब कहना पड़ता है कि उतने प्राचीन युगमें भी, सिद्धसेन की वह तार्किकता और सूक्ष्म दृष्टि जैन साहित्य को अद्भुत देन थी। दिवाकर ने इन चार मुद्दों पर के अपने विचार 'निश्चयद्वात्रिंशिका' तथा 'सन्मतिप्रकरण' में प्रकट किये हैं। उन्हों ने ज्ञान के विचारक्षेत्र में एक और भी नया प्रस्थान शुरू किया। संभवतः दिवाकर के पहले जैन परंपरा में कोई न्याय विषय का—अर्थात् परार्थानुमान और तत्संबन्धी पदार्थ निरूपक—विशिष्ट ग्रन्थ न था। जब उन्होंने इस अभाव की पूर्ति के लिए 'न्यायावतार' बनाया तब उन्हों ने जैन परंपरा में प्रमाणविभाग पर नये सिरे से पुनर्विचार प्रकट किया। आर्यरक्षितसूरिकृत न्यायदर्शनीय चतुर्विध प्रमाणविभाग को जैन परंपरा में गौण स्थान देकर, निर्युक्तिकारस्वीकृत द्विविध प्रमाणविभाग को प्रधानता देने वाले वाचक के प्रयत्न का जिक्र हम ऊपर कर चुके हैं। सिद्धसेन ने भी उसी द्विविध[२] प्रमाण विभाग की भूमिका के ऊपर 'न्यायावतार' की रचना की और उस प्रत्यक्ष और परोक्ष-प्रमाणद्वय द्वारा तीन[३] प्रमाणों को जैन परंपरा में सर्व प्रथम स्थान दिया[४] जो उनके पूर्व बहुत समय से, सांख्य दर्शन तथा वैशेषिक दर्शन में सुप्रसिद्ध थे और अब तक भी हैं। सांख्य[५] और वैशेषिक[६] दोनों दर्शन जिन प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम—इन तीन प्रमाणों को मानते आये हैं, उनको भी अब एक तरह से, जैन परंपरा में स्थान मिला, जो कि तार्किकता और परार्थानुमान की दृष्टि से बहुत उपयुक्त है। इस प्रकार जैन परंपरा में न्याय, सांख्य और वैशेषिक तीनों दर्शन सम्मत प्रमाणविभाग प्रविष्ट हुआ। यहाँ पर सिद्धसेनस्वीकृत इस त्रिविध प्रमाणविभाग की जैन

१ देखो सन्मति २.३१, और ज्ञानबिन्दु, पृ० ४७। २ जैसे हरिभद्र—देखो धर्मसंग्रहणी गा० ११५२ से तथा नंदीवृत्ति पृ० ५१। ३ देखो न्यायावतार, श्लो० १। ४ यद्यपि सिद्धसेन ने प्रमाण का प्रत्यक्ष-परोक्ष रूपसे द्विविध विभाग किया है किन्तु प्रत्यक्ष अनुमान और शब्द इन तीनों का पृथक् पृथक् वर्णन किया है। ५ सांख्यकारिका का० ४। ६ प्रमाण के भेद के विषय में सभी वैशेषिक एकमत नहीं। कोई उस के दो भेद तो कोई उस के तीन भेद मानते हैं। प्रशस्तपादभाष्यमें (पृ० २१३) शब्द प्रमाण का अंतर्भाव अनुमान में है। उस के टीकाकार श्रीधर का भी वही मत है (कंदली पृ० २१३) किन्तु व्योमशिव को वैसा एकान्तरूप से इष्ट नहीं—देखो व्योमवती पृ० ५७७,५८४। अतः यहाँ कहीं वैशेषिकसंमत तीन प्रमाणों का उल्लेख हो वह व्योमशिव का समझना चाहिए—देखो न्यायावतार, टीकाटिप्पण पृ० ९ तथा प्रमाणमीमांसा भाषाटिप्पण पृ० २१।

परंपरा में, आर्येतरवैदिक चतुर्विध विभाग की तरह, उपेक्षा ही हुई या उस का विशेष आदर हुआ ?—यह प्रश्न अवश्य होता है, जिस पर हम आगे जा कर कुछ कहेंगे।

(६) छठी भूमिका, वि० ७वीं शताब्दी वाले जिनभद्र गणी की है। प्राचीन समय से कर्मशास्त्र तथा आगम की परंपरा के अनुसार जो मति, श्रुत आदि पाँच ज्ञानों का विचार जैन परंपरा में प्रचलित था, और जिस पर निर्युक्तिकार तथा प्राचीन अन्य व्याख्याकारों ने एवं नन्दी जैसे आगम के प्रणेताओं ने, अपनी अपनी दृष्टि व शक्ति के अनुसार, बहुत कुछ कोटिक्रम भी बढ़ाया था, उसी विचार भूमिका का आश्रय ले कर क्षमाश्रमण जिनभद्र ने अपने विशाल ग्रन्थ 'विशेषावश्यकभाष्य' में पञ्चविध ज्ञान की आमूलाग्र साङ्गोपाङ्ग मीमांसा की[1]। और उसी आगम सम्मत पञ्चविध ज्ञानों पर तर्कदृष्टि से आगमप्रणाली का समर्थ करने वाला गहरा प्रकाश डाला। 'तत्त्वार्थसूत्र' पर व्याख्या लिखते समय, पूज्यपाद देवनन्दी और भट्टारक अकलंक ने भी पञ्चविध ज्ञान के समर्थन में, मुख्यतया तर्कप्रणाली का ही अवलम्बन लिया है। क्षमाश्रमण की इस विकासभूमिका को तर्कोपजीवी आगमभूमिका कहनी चाहिए, क्यों कि उन्हों ने किसी भी जैन तार्किक से कम तार्किकता नहीं दिखाई, फिर भी उन का सारा तर्कबल आगमिक सीमाओं के घेरे में ही घिरा रहा—जैसा कि कुमारिल तथा शंकराचार्य का सारा तर्कबल श्रुति की सीमाओं के घेरे में ही सीमित रहा। क्षमाश्रमण ने अपने इस विशिष्ट आवश्यक भाष्य में ज्ञानों के बारे में उतनी अधिक विचारसामग्री व्यवस्थित की है कि जो आगे के सभी श्वेताम्बर ग्रन्थप्रणेताओं के लिए मुख्य आधारभूत बनी हुई है। उपाध्यायजी तो जब कभी जिस किसी प्रणाली से ज्ञानों का निरूपण करते हैं तब मानों क्षमाश्रमण के विशेषावश्यकभाष्य को अपने मन में पूर्णरूपेण प्रतिष्ठित कर लेते हैं[2]। प्रस्तुत ज्ञानबिन्दु में भी उपाध्यायजी ने वही किया है[3]।

(७) सातवीं भूमिका भट्ट अकलंक की है, जो विक्रमीय आठवीं शताब्दीके विद्वान् हैं। ज्ञानविचारके विकासक्षेत्र में भट्टारक अकलंक का प्रयत्न बहुमुखी है। इस बारे में उन के तीन प्रयत्न विशेष उल्लेख योग्य हैं। पहला प्रयत्न तत्त्वार्थसूत्रावलम्बी होने से प्रधानतया पराश्रित है। दूसरा प्रयत्न सिद्धसेनीय 'न्यायावतार' का प्रतिबिम्बग्राही कहा जा सकता है, फिर भी उस में उनकी विशिष्ट स्वतन्त्रता स्पष्ट है। तीसरा प्रयत्न 'लघीयस्त्रय' और खास कर 'प्रमाणसंग्रह' में है, जिसे उन की एकमात्र निजी सृष्टि कहना ठीक है। तत्त्वार्थादि में, मीमांसक आदि सम्मत अनेक प्रमाणों का समावेश मति और श्रुत में होता है—ऐसा सामान्य ही कथन किया था और पूज्यपादने[4] भी वैसा ही सामान्य कथन किया था। परन्तु, अकलंक ने उस से आगे बढ़ कर विशेष विश्लेषण के द्वारा 'राजवार्तिक' में[5] यह बतलाया कि दर्शनान्तरीय वे सब प्रमाण, किस तरह अनक्षर और अक्षरश्रुत में समाविष्ट

१ विशेषावश्यक भाष्यमें ज्ञानपंचकविचारमें ही ८४० गाथाएँ जितना बड़ा भाग रोक रखा है। कोट्याचार्य की टीका के अनुसार विशेषावश्यक की सब मिल कर ४३४६ गाथाएँ हैं। २ पाठकों को इस बात की प्रतीति ज्ञानबिन्दुगत जैनतर्कभाषा की हमारी टिप्पणी के साथ देखने से हो जायगी। ३ देखो ज्ञानबिन्दु की टिप्पणी पृ० ११६–२१ इत्यादि। ४ देखो तत्त्वार्थभाष्य १.१२। ५ देखो सर्वार्थसिद्धि, १.११। ६ देखो राजवार्तिक, १.२ १५।

